## अध्याय ३ ब्राह्मण ५

सर्वेषु वै लोकेषु । मृत्यवोऽन्वायत्तास्तेभ्यो यदाहुतीर्न जुहुयाल्लोके लोकऽएनं मृत्युर्विन्देत्स मृत्युभ्यऽआहुतीर्जुहोति लोके—लोकऽएव मृत्युमपजयति ॥ १ ॥

तदाहुः । यदमुष्मै स्वाहाऽमुष्मै स्वाहेति जुहुयाद्बहुं मृत्युममित्रं कुर्वीत मृत्यवऽआत्मानमपिदध्यादिति मृत्यवे स्वाहेत्येकस्माऽएवैकामाहुतिं जुहोत्येको ह वाऽअमुष्मिँल्लोके मृत्युरशनायैव तमेवामुष्मिँल्लोकेऽपजयति ॥ २ ॥

ब्रह्महत्यायै स्वाहेति द्वितीयामाहुतिं जुहोति । अमृत्युर्ह वाऽअन्यो ब्रह्महत्यायै मृत्युरेष ह वै साक्षान्मृत्युर्यद्ब्रह्महत्या साक्षादेव मृत्युमपजयति ॥ ३ ॥

एताᳬ ह वै मुण्डिभऽऔदन्यः । ब्रह्महत्यायै प्रायश्चित्तिं विदाञ्चकार यद्ब्रह्महत्यायाऽआहुतिं जुहोति मृत्युमेवाहुत्या तर्पयित्वा परिपाणं कृत्वा ब्रह्मघ्ने भेषजं करोति तस्माद्यस्यैषाऽश्वमेधऽआहुतिर्हूयतेऽपि योऽस्यापरीषु प्रजायां ब्राह्मणᳬ हन्ति तस्मै भेषजं करोति ॥ ४ ॥

ब्राह्मणम् ॥ १० ॥ (३. ५) ॥

सब लोकों का मृत्युओं से सम्बन्ध हो गया। इसलिये यदि मृत्युओं के लिये आहुतियाँ न दी जायें तो मृत्यु हर लोक में उसके पीछे पड़े। मृत्युओं के लिये आहुति देता है, इस प्रकार हर लोक में मृत्यु को जीत लेता है ॥१॥

इस पर कहते हैं कि यदि "उसके लिये स्वाहा" "उसके लिये स्वाहा" कह कर आहुतियां दे तो बहुत सी मृत्युओं को अपना शत्रु बना ले और अपने को मृत्युओं के हवाले कर दे। इसलिये केवल एक आहुति देता है। यह कह कर "मृत्यु के लिये स्वाहा"। क्योंकि मृत्यु एक ही है। उस लोक में मृत्यु को जीत लेता है, भूख को भी ॥२॥

'ब्रह्महत्यायै स्वाहा' से दूसरी आहुति देता है। ब्रह्महत्या से इतर मृत्यु तो अमृत्यु है। ब्रह्महत्या साक्षात् मृत्यु है, इस प्रकार मृत्यु को जीत लेता है ॥३॥

मुण्डिभ औदन्य ने ब्रह्महत्या के लिये प्रायश्चित्त निकाला। जब वह ब्रह्महत्या के लिये आहुति देता है, तो मृत्यु को आहुति द्वारा तृप्त करके ब्रह्म घातक के लिये इलाज करता है। इसलिये जिस घर में यह ब्रह्महत्या की आहुति दी जाती है, उसके घर में यदि भविष्य में भी ब्राह्मण को कोई मार दे तो उसका भी इलाज (प्रायश्चित्त) होता है ॥४॥

## अध्याय ३—ब्राह्मण ६

अश्वस्य वाऽआलब्धस्य । मेधऽ उदक्रामत्तदश्वस्तोमीयमभवद्यदश्वस्तोमीयं जुहोत्यश्वमेव मेधसा समर्धयति ॥ १ ॥

आज्येन जुहोति । मेधो वाऽआज्यं मेधोऽश्वस्तोमीयं मेधसैवास्मिंस्तन्मेधो दधात्याज्येन जुहोत्येतद्वै देवानां प्रियं धाम यदाज्यं प्रियेणैवैनान्धाम्ना समर्धयति ॥ २ ॥

अश्वस्तोमीयꣳ हुत्वा द्विपदा जुहोति । अश्वो वाऽअश्वस्तोमीयं पुरुषो द्विपदा त्रिपाद्वै पुरुषो द्विप्रतिष्ठस्तदेन प्रतिष्ठया समर्धयति ॥ ३ ॥

तदाहुः । अश्वस्तोमीयं पूर्वꣳ होतव्यां३ द्विपदा३ऽइति पशवो वाऽअश्वस्तोमीयं पुरुषो द्विपदा यदश्वस्तोमीयꣳ हुत्वा द्विपदा जुहोति तस्मात्पुरुषऽउपरिष्टात्पशूनधितिष्ठति ॥ ४ ॥

षोडशाश्वस्तोमीया जुहोति । षोडशकला वै पशवः सा पशूनां मात्रा पशूनेव मात्रया समर्धयति यत्कनीयसीर्वा भूयसीर्वा जुहुयात्पशून्मात्रया व्यर्धयेत्षोडश

जब अश्व का आलभन हो चुका तो उसका मेध उस में से निकल गया । वह अश्वस्तोमीय आहुति बन गया । जो अश्वस्तोमीय आहुति देता है, वह अश्व को मेध से परिपूरित करता है ॥१॥

घी की आहुति देता है । घी मेध है । मेध अश्वस्तोमीय है । इस प्रकार मध के द्वारा ही उस में मेध स्थापित करता है । घी की आहुति देता है । घी देवों का प्रियधाम है । इस प्रिय धामसे उसको परिपूरित करता है ॥२॥

अश्वस्तोमीय आहुति देकर 'द्विपद' आहुति देता है । अश्व अश्वस्तोमीय है और पुरुष द्विपद है । क्योंकि पुरुष के दो पैर होते हैं । इसकी प्रतिष्ठायें (ठहरने का स्थान) दो हैं । इसको इस प्रतिष्ठा से प्रतिष्ठित करता है ॥३॥

इस पर कहते हैं कि अश्वस्तोमीय की आहुति पहले दे या द्विपदकी । पशु अश्वस्तोमीय हैं, और पुरुष द्विपद । अश्वस्तोमीय आहुति देकर द्विपद की आहुति देता है । इसलिये पुरुष पशुओं का अधिष्ठाता है ॥४॥

अश्वस्तोमीय आहुतियां सोलह होती हैं । पशुओं में सोलह कलायें होती हैं । यह पशुओं की मात्रा है । इस मात्रा से पशुओं की समृद्धि करता है । यदि कम या अधिक

जुहोति षोडशकला वै पशवः सा पशूनां मात्रा पशूनेव मात्रया समर्धयति नान्यामुत्तमामाहुतिं जुहोति यदन्यामुत्तमामाहुतिं जुहुयात्प्रतिष्ठायै च्यवेत द्विपदाऽउत्तमा जुहोति प्रतिष्ठा वै द्विपदाः प्रत्येव तिष्ठति जुम्बकाय स्वाहेत्यवभृथऽउत्तमामाहुतिं जुहोति वरुणो वै जुम्बकः साक्षादेव वरुणमवयजते शुक्लस्य खलतेर्विक्लिधस्य पिङ्गाक्षस्य मूर्धनि जुहोत्येतद्वै वरुणस्य रूपꣳ रूपेणैव वरुणमवयजते ॥ ५ ॥

द्वादश ब्रह्मौदनानुत्थाय निर्वपति । द्वादशभिर्वेष्टिभिर्यजते तदाहुर्यशस्य वाऽएतद्रूपं यदिष्टयो यदिष्टिभिर्यजेतोपनामुकऽएनं यज्ञः स्यात्पापीयास्तु स्याद्यातयामानि वाऽएतदेवानस्य च्छन्दाꣳसि भवन्ति तानि किमेतावदाशु प्रयुञ्जीत सर्वा वै सꣳस्थिते यज्ञे वागाप्यते साऽनाऽऽप्ना यातयाम्नी भवति क्रूरीकृतेव हि भवत्यरुष्कृता वाग्वै यज्ञस्तस्मान्न प्रयुञ्जीतेति ॥ ६ ॥

द्वादशैव ब्रह्मौदनानुत्थाय निर्वपेत् । प्रजापतिर्वाऽओदनः प्रजापतिः संवत्सरः प्रजापतिर्यज्ञः संवत्सरमेव यज्ञमाप्नोत्युपनामुकऽएनं यज्ञो भवति न पापीयान्भवति ॥ ७ ॥

ब्राह्मणम् ॥ ११ ॥ (३. ६) ॥

देगा तो पशुओं को उनकी मात्रा से वंचित कर देगा । सोलह आहुतियाँ देता है, क्योंकि पशुओं में सोलह कलायें होती हैं। पशुओं की यह मात्रा है, इस मात्रा द्वारा ही पशुओं की परिपूर्त्ति करता है। किसी अन्य अन्तिम आहुति को नहीं देता। यदि अन्य अन्तिम आहुति को देवे तो प्रतिष्ठा से गिर जाय। अन्त की द्विपद आहुति होती है। द्विपदा प्रतिष्ठा है। इससे प्रतिष्ठा होती है। 'जुम्बकाय स्वाहा' इससे अवभृथ स्नान की अन्तिम आहुति दी जाती है। 'जुम्बक' वरुण है। वरुण को जीतने के लिये। सफेद दाग वाले, गंजे, बाल भागे को निकले हुये, पीली आंख वाले मनुष्य के सिर पर आहुति देता है। यह वरुण का रूप है। इस रूप से ही वरुण को जीतता है ॥५॥

(जल से) निकल कर ब्राह्मणों के लिये बारह ओदन या भात पकाता है। बारह इष्टियाँ करता है। इस पर कहते हैं कि इष्टियाँ यज्ञ का रूप है। यदि वह इष्टियाँ करेगा, तो यज्ञ उसकी ओर झुकेगा। परन्तु उसको हानि होगी, क्योंकि जिसने यज्ञ किया है, उस के छन्द थक जाते हैं। वे इतनी जल्दी प्रयोग के लिये कैसे तैयार हो सकेंगे। जब यज्ञ पूर्ण होगा तो वाणी की प्राप्ति होगी। वह वाणी प्राप्त होकर थक जायगी। वह घायल हो जायगी। वाणी यज्ञ है, इसलिये ऐसा न करे" ॥६॥

निकल कर बारह भात ब्राह्मणों के लिये बनावे। प्रजापति भात है। प्रजापति संवत्सर है। प्रजापति यज्ञ है। संवत्सर रूपी यज्ञ को प्राप्त कर लेता है और यज्ञ उसको ओर झुकता है। उसको हानि नहीं होती ॥७॥

# अध्याय ३—ब्राह्मण ७

एष वै प्रभूर्नाम यज्ञः। यत्रैतेन यज्ञेन यजन्ते सर्वमेव प्रभूतं भवति॥ १॥
एष वै विभूर्नाम यज्ञः। यत्रैतेन यज्ञेन यजन्ते सर्वमेव विभूतं भवति॥ २॥
एष वै व्यष्टिर्नाम यज्ञः। यत्रैतेन यज्ञेन यजन्ते सर्वमेव व्यष्टं भवति॥ ३॥
एष वै विधृतिर्नाम यज्ञः। यत्रैतेन यज्ञेन यजन्ते सर्वमेव विधृतं भवति॥ ४॥
एष वै व्यावृत्तिर्नाम यज्ञः। यत्रैतेन यज्ञेन यजन्ते सर्वमेव व्यावृत्तं भवति॥ ५॥
एष वाऽऊर्जस्वान्नाम यज्ञः। यत्रैतेन यज्ञेन यजन्ते सर्वमेवोर्जस्वद्भवति॥ ६॥
एष वै पयस्वान्नाम यज्ञः। यत्रैतेन यज्ञेन यजन्ते सर्वमेव पयस्वद्भवति॥ ७॥

(बारह इष्टियाँ ये हैं) इस यज्ञ का नाम 'प्रभू' है। जहाँ यह यज्ञ होता है, लोग प्रभूत (शक्ति वाले) होते हैं ॥१॥

इस यज्ञ का नाम 'विभू' है। जहाँ यह यज्ञ होता है, वहाँ विभूति होती है ॥२॥

इस यज्ञ का नाम 'व्यष्टि' है। जहाँ यह यज्ञ होता है, वहा सब संपन्न होते हैं ॥३॥

इस यज्ञ का नाम 'विधृति' है। जहाँ यह यज्ञ होता है, वहाँ सब की कीर्ति होती है ॥४॥

इस यज्ञ का नाम 'व्यावृति' है। जहाँ यह यज्ञ होता है, वहाँ सब चीज 'व्यावृत' या सुरक्षित हो जाती है ॥५॥

इस यज्ञ का नाम 'ऊर्जस्वान्' है। जहाँ यह यज्ञ होता है, वहाँ सब लोक ऊर्जस्वी हो जाते हैं ॥६॥

इस यज्ञ का नाम 'पयस्वान्' है। जहाँ यह यज्ञ होता है, वहाँ सब लोग पयस्वी या रसयुक्त हो जाते हैं ॥७॥

इस यज्ञ का नाम 'ब्रह्मवर्चसी' है। जहाँ यह यज्ञ होता है, वहाँ सब लोग ब्रह्मवर्चसी हो जाते हैं ॥८॥

एष वै ब्रह्मवर्चसी नाम यज्ञः । यत्रैतेन यज्ञेन यजन्तऽआ ब्राह्मणो ब्रह्मवर्चसी जायते ॥ ८ ॥

एष वाऽअतिव्याधी नाम यज्ञः । यत्रैतेन यज्ञेन यजन्तऽआ राजन्योऽतिव्याधी जायते ॥ ९ ॥

एष वै दीर्घो नाम यज्ञः । यत्रैतेन यज्ञेन यजन्तऽआ दीर्घारण्यं जायते ॥ १० ॥

एष वै क्लृप्तिर्नाम यज्ञः । यत्रैतेन यज्ञेन यजन्ते सर्वमेव क्लृप्तं भवति ॥ ११ ॥

एष वै प्रतिष्ठा नाम यज्ञः । यत्रैतेन यजन्ते सर्वमेव प्रतिष्ठितं भवति ॥१२॥

ब्राह्मणम् ॥ १२ ॥ (३ ७) ॥ ॥

इस यज्ञ का नाम 'अति व्याधी' है । जहाँ यह यज्ञ होता है, वहाँ के क्षत्रिय लोग ठीक निशाना लगाने वाले होते हैं ॥९॥

इस यज्ञ का नाम 'दीर्घ' है । जहाँ यह यज्ञ होता है, वहाँ बड़े बड़े वन होते है ॥१०॥

इस यज्ञ का नाम 'क्लृप्ति' है । जहाँ यह यज्ञ होता है, वहाँ के लोग योग्य हो जाते हैं ॥११॥

इस यज्ञ का नाम 'प्रतिष्ठा' है । जहाँ यह यज्ञ होता है, वहाँ सब लोग प्रतिष्ठित हो जाते हैं ॥१२॥

---

अश्वमेधप्रायश्चित्तम्

## अध्याय ३—ब्राह्मण ८

अथातः प्रायश्चित्तीनाम् । यद्यश्वो वडवाᳬ स्कन्देद्वायव्यं पयोऽनुनिर्वपेद्वायुर्वै रेतसा विकर्ता प्राणो वै वायुः प्राणो हि रेतसा विकर्ता रेतसैवास्मिस्तद्रेतो-दधाति ॥ १ ॥

अब प्रायश्चितों का वर्णन करते हैं । यदि घोड़ा किसी घोड़ी से प्रसंग कर ले, तो 'वायु' के लिये 'दूध' की आहुति देवे । वायु वीर्यों का बखेरने वाला है । प्राण वायु है । प्राण वीर्यों का बखेरने वाला है । इस प्रकार इसमें वीर्य के द्वारा वीर्य धारण कराता है ॥१॥

अथ यदि स्रामो विन्देत् । पौष्णं चरुमनुनिर्वपेत्पूषा वै पशूनामीष्टे स यस्यैव पशवो यः पशूनामीष्टे तमेवैतत्प्रीणात्यगदो हैव भवति ॥ २ ॥

अथ यदक्षतामयो विन्देत् । वैश्वानरं द्वादशकपालं भूमिकपालं पुरोडाशमनुनिर्वपेदियं वै वैश्वानरोऽस्यामेवैतत्प्रीणात्यगदो हैव भवति ॥ ३ ॥

अथ यदक्ष्यामयो विन्देत् । सौर्यं चरुमनुनिर्वपेत्सूर्यो वै प्रजानां चक्षुर्यदा ह्येवैषउदेत्यथेदᳬ सर्वं चरति चक्षुरेवास्मिंस्तच्चक्षुर्दधाति स यच्चरुर्भवति चक्षुषा ह्ययमात्मा चरति ॥ ४ ॥

अथ यद्युदके म्रियेत । वारुणं यवमयं चरुमनुनिर्वपेद्वरुणो वाऽएतं गृह्णाति योऽप्सु म्रियते सा यैवैनं देवता गृह्णाति तामेवैतत्प्रीणाति साऽस्मै प्रीतान्यमालम्भमानुमन्यते तयाऽनुमतमालभते स यद्यवमयो भवति वरुण्या हि यवाः ॥ ५ ॥

अथ यदि नश्येत् । त्रिहविषमिष्टिमनुनिर्वपेद्द्यावापृथिव्यमेककपालं पुरोडाशं वायव्यं पयः सौर्यं चरुं यद्वै किं च नश्यत्यन्तरेव तद्द्यावापृथिवी नश्यति तद्वायुरुपवात्यादित्योऽभितपति नैनाभ्यो देवताभ्यऽऋते किं चन नश्यति सैषा पृथगेव

यदि बीमार हो जाय तो पूषा' के लिये 'चरु' बनावे। पूषा पशुओं का स्वामी है। इस प्रकार जिसके पशु हैं या जो पशुओं का स्वामी है, उसको इससे प्रसन्न करता है। स्वस्थ हो जाता है ॥२॥

यदि बिना चोट लगे कोई कष्ट हो जाय तो 'वैश्वानर' के बारह कपालों का पुरोडाश बनावे। इसमें मिट्टी के कपाल हों। यह पृथिवी वैश्वानर है, इसी पृथिवी को यह प्रसन्न करता है। स्वस्थ हो जाता है ॥३॥

यदि आँख में रोग हो जाय तो सूर्य के लिये चरु बनावे। सूर्य प्रजाओं का चक्षु है। जब यह निकलता है, तब सब चलते फिरते हैं। वह चक्षु द्वारा उसमें चक्षु रखता है। चरु क्यों होता है? इसलिये कि मनुष्य चक्षु द्वारा ही चलता है ॥४॥

यदि घोड़ा जल में डूब के मर जाय तो 'वरुण' देवता का "जौ का चरु" बनावे। जो जल में मरता है, उसको वरुण पकड़ लेता है। जो देवता इसको पकड़ता है, उसी देवता को प्रसन्न करता है। वह देवता प्रसन्न होकर अन्य पशु के आलम्भन की अनुमति दे देता है। और उसी की अनुमति से आलभन किया जाता है। जौ का चरु इसलिये होता है कि जौ वरुण का है ॥५॥

यदि घोड़ा नष्ट हो जाय, तो तीन हवियों की एक इष्टि करे। द्यौ और पृथिवी के लिये एक कपाल का पुरोडाश, वायु के लिये दूध, सूर्य के लिए चरु। जो चीज नष्ट हो जाती है, वह द्यौ और पृथिवी के बीच में ही नष्ट होती है। वायु उस पर चलता है, सूर्य उस पर चमकता है। इन देवताओं से छिपकर कोई चीज नष्ट हो ही नहीं सकती। यह इष्टि अलग भी 'नष्टवेदनी' अर्थात् खोई हुई वस्तु को दिलाने वाली है। जिस किसी की

नष्टवेदनी स यद्यस्याप्यन्यन्नश्येदेनयैव यजेतानु हैवैनद्विन्दत्यथ यद्यमित्राऽअश्वं विन्देरन्यदि वा म्रियेत यदि वाऽप्स्वन्यमानीय प्रोक्षेयुः सैव तत्र प्रायश्चित्तिः ॥६॥

ब्राह्मणम् ॥ १३ (३. ८) ॥

इति तृतीयोऽध्यायः समाप्तः (८६) ॥

खोज खो जाय, वह यह इष्टि करे। वह उसको पा जायेगा। यदि शत्रु घोड़े को ले जाय या मर जाय तो दूसरे घोड़े को लाकर उस पर जल के छींटे देवे। यही उसका प्रायश्चित्त है ॥६॥



## अध्याय ४—ब्राह्मण १

प्रजापतिरकामयत । सर्वान्कामानाप्नुयाᳬ सर्वा व्यष्टीर्व्यश्नुवीयेति स एतमश्वमेधं त्रिरात्रं यज्ञक्रतुमपश्यत्तमाहरत्तेनायजत तेनेष्ट्वा सर्वान्कामानाप्नोत्सर्वा व्यष्टिर्व्यानुत सर्वान्ह वै कामानाप्नोति सर्वा व्यष्टीर्व्यश्नुते योऽश्वमेधेन यजते ॥ १ ॥

तदाहुः । कस्मिन्नृतावभ्यारम्भऽइति ग्रीष्मेऽभ्यारभेतेत्यु हैकऽआहुर्ग्रीष्मो वै क्षत्रियस्यर्तुः क्षत्रियसज्ञऽउ वाऽएष यदश्वमेधऽइति ॥ २ ॥

तद्वै वसन्तऽएवाभ्यारभेत । वसन्तो वै ब्राह्मणस्यर्तुर्यऽउ वै कश्च यजते ब्राह्मणीभूयेवैव यजते तस्माद्वसन्तऽएवाभ्यारभेत ॥ ३ ॥

सा याऽसौ फाल्गुनी पौर्णमासी भवति । तस्यै पुरस्तात्षडहे वा सप्ताहे वर्त्विजऽउपसमायन्त्यध्वर्युश्च होता च ब्रह्मा चोद्गाता चैतान्वाऽअन्वन्यऽऋत्विजः ॥ ४ ॥

प्रजापति ने इच्छा की कि मेरी सब कामनायें पूरी हो जावें, मुझे सब पदार्थ मिल जाय। उसने इस त्रिरात्र (तीन रात वाले) यज्ञ क्रतु, अश्वमेध को देखा। उसको ले आया। उससे यज्ञ किया। इस यज्ञ को करके सब कामनाओं को पूरा किया। सब पदार्थों को प्राप्त किया। जो अश्वमेध यज्ञ करता है वह सब कामनाओं की पूर्ति करता है, सब पदार्थों को प्राप्त कर लेता है ॥१॥

प्रश्न होता है कि किस ऋतु में आरम्भ करना चाहिये। कुछ लोग कहते हैं कि ग्रीष्म में आरम्भ कर दिया जाय। क्योंकि ग्रीष्म क्षत्रिय की ऋतु है। यह अश्वमेध क्षत्रिय का यज्ञ है ॥२॥

परन्तु वसन्त में आरम्भ करे। वसन्त ऋतु ब्राह्मण की है, जो कोई यज्ञ करता है ब्राह्मण बनकर ही यज्ञ करता है। इसलिये वसन्त में ही आरम्भ करे ॥३॥

फाल्गुन की जो पौर्णमासी होती है उसके छः सात दिन पहले यह ऋत्विज इकट्ठे होवें—अध्वर्यु, होता, ब्रह्मा, उद्गाता। अन्य ऋत्विज इन्हीं के अधीन होते हैं ॥४॥

तेभ्योऽध्वर्युश्चतुष्प्राश्य ब्रह्मौदनं निर्वपति । तस्योक्तं ब्राह्मणं चतुरः पात्रांश्चतुरोऽञ्जलींश्चतुरः प्रसृतान्द्वादशविधं द्वादश मासाः संवत्सरः सर्वᳮ संवत्सरः सर्वमश्वमेधः सर्वस्याप्त्यै सर्वस्यावरुद्ध्यै ॥ ५ ॥

तमेते चत्वारऽऋत्विजः प्राश्नन्ति । तेषामुक्तं ब्राह्मणं तेभ्यश्चत्वारि सहस्राणि ददाति सर्वं वै सहस्रᳮ सर्वमश्वमेधः सर्वस्याप्त्यै सर्वस्यावरुद्ध्यै चत्वारि च सुवर्णानि शतमानानि हिरण्यानि तस्योऽएवोक्तम् ॥ ६ ॥

अथास्माऽअध्वर्युर्निष्कं प्रतिमुञ्चन्वाचयति । तेजोऽसि शुक्रममृतमिति तेजो वै शुक्रममृतᳮ हिरण्यं तेजऽएवास्मिञ्छुक्रममृतं दधात्यायुष्पाऽआयुर्मे पाहीत्यायुरेवास्मिन्दधात्यथैनमाह वाचं यच्छेति वाग्वै यज्ञो यज्ञस्यैवाप्त्याऽरम्भाय ॥ ७ ॥

चतस्रो जायाऽउपक्लृप्ता भवन्ति । महिषी वावाता परिवृक्ता पालागली सर्वा निष्किण्योऽलङ्कृता मिथुनस्यैव सर्वत्वाय ताभिः सहाग्न्यगारं प्रपद्यते पूर्वया द्वारा यजमानो दक्षिणया पत्न्यः ॥८॥

सायमाहुत्याᳮ हुतायाम् । जघनेन गार्हपत्यमुदङ्वावातया सह संविशति तदेवापीतराः संविशन्ति सोऽन्तरोरूऽअसंवर्तमानः शेतेऽनेन तपसा स्वस्ति सम-

अध्वर्यु उनके लिये इतना भात पकावे, जो चार पुरुषों के लिये काफी हो। इसका रहस्य बताया जा चुका है। चार पात्र, चार अञ्जली और चार मुट्ठी, ये बारह हुये। संवत्सर में बारह मास होते हैं। संवत्सर 'सब कुछ' है। अश्वमेध 'सब कुछ' है। सबकी प्राप्ति के लिये, सबकी पूर्ति के लिये ॥५॥

इसको ये चार ऋत्विज खाते हैं। इसका रहस्य बताया जा चुका है। उनको चार हजार गायें दी जाती हैं। सहस्र का अर्थ है 'सब'। अश्वमेध 'सब' है। सबकी पूर्ति के लिये, सबकी प्राप्ति के लिये। चार सोने की तश्तरियाँ जो तोल में सौ सौ मान की होती हैं। इसकी व्याख्या भी हो चुकी है ॥६॥

अध्वर्यु यजमान के निष्क लटका कर यह जप कराता है :—

तेजोऽसि शुक्रममृतम्। आयुष्पा आयुर्मे पाहि ॥ (यजु० २३।१)

यह जो सोना (निष्क) है वह तेज, शुक्र और अमृत है। इससे यजमान में तेज, शुक्र और अमृत स्थापित करता है। 'मेरी आयु की रक्षा कर' इससे उसमें आयु देता है। वाक् को आरम्भ कर वाक् यज्ञ है। यज्ञ के [illegible] आरम्भ के लिये ॥७॥

यजमान की चार पत्नियाँ सेवा में उपस्थित रहती हैं, महिषी, वावाता, परिवृक्ता और पालागली। सब सोने के हार पहने हुये। जोड़े (पति-पत्नी) की पूर्णता के लिये। उनके साथ अग्नि-गृह में प्रवेश करता है। पूर्व द्वार से यजमान, दक्षिण द्वार से पत्नियाँ ॥८॥

सायंकाल को आहुति देने के पश्चात् गार्हपत्य के पीछे उत्तर की ओर सिर करके वावाता के साथ लेटता है। वहीं दूसरी पत्नियाँ भी लेटती हैं। वह उसके पास सोता है,

त्सरस्योद्वृचᳪ समश्नवाऽइति ॥६॥

प्रातराहुत्याᳪ हुतायाम्। अध्वर्युः पूर्णाहुतिं जुहोति सर्वं वै पूर्णᳪ सर्व-मश्वमेधः सर्वस्याप्त्यै सर्वस्यावरुद्ध्यै तस्या वरेण वाच विसृजते वरं ददामि ब्रह्मणऽइति सर्वं वै वरः सर्वमश्वमेधः सर्वस्याप्त्यै सर्वस्यावरुद्ध्यै ॥१०॥

शतम् ६७०० ॥ ॥ अथ योऽस्य निष्कः प्रतिमुक्तो भवति । तमध्वर्यवे ददात्यध्वर्यवे ददद्मृतमायुरात्मन्धत्तेऽमृतᳪ ह्यायुर्हिरण्यम् ॥११॥

अथाग्नेयीमिष्टिं निर्वपति । पथश्च कामाय यज्ञमुखस्य चाछम्बट्कारा-यायोऽग्निमुखा ऽउ वै सर्वा देवता सर्वे कामा ऽअश्वमेधं मुखतः सर्वान्देवान्प्रीत्वा सर्वान्कामानाप्नवानीति ॥१२॥

तस्यै पञ्चदश सामिधेन्यो भवन्ति । पञ्चदशो वै वज्रो वीर्यं वज्रो वज्रेणैवैनद्वीर्येण यजमानः पुरस्तात्पाप्मानमपहते वार्त्रघ्नावाज्यभागौ पाप्मा वै वृत्रः पाप्मनोऽपहत्याऽअग्निर्मूर्धा दिवः ककुद्भुवो यज्ञस्य रजसश्च नेतेत्युपाᳪशु हविषो याज्याऽनुवाक्ये मूर्धन्वत्यौ भवतः शीर्षण्यमेव वै मूर्धा यऽएव तपत्येत-स्यवायरुद्ध्याऽअथ यत्सद्वती सदेवावरुन्द्धे विराजौ संयाज्ये सर्वदेवत्य वाऽएत-परन्तु विपट कर नहीं। वह यह सोचता है कि इस तप से वर्ष के अन्त तक समृद्धि को प्राप्त होऊं ॥६॥

प्रातःकाल की आहुति देकर अध्वर्यु पूर्ण आहुति देता है 'सर्वं वै पूर्णं'। अश्वमेध 'सब' है। सब की प्राप्ति के लिये, सब की उपलब्धि के लिये। इसके पीछे 'वरदान' द्वारा वाणी को छोड़ता है। अर्थात् बातें आरम्भ करता है यह कहकर "वरं ददामि ब्रह्मणे" (ब्रह्मा के लिये वर देता हूं)। वर 'सब' है। अश्वमेध 'सब' है। सबकी प्राप्ति के लिये। सब की उपलब्धि के लिये ॥१०॥

यह जो उसके गले में निष्क है, उसे अध्वर्यु को देता है। इसको अध्वर्यु को देकर अमृत और आयु को उसमें स्थापित करता है। क्योंकि सोना आयु है। अमृत है ॥११॥

अब अग्नि की इष्टि को करता है मार्ग की इच्छा से और यज्ञ के मुख (आरम्भ) की प्राप्ति के लिये। सब देवता अग्नि-मुख (अग्नि है मुख जिनका ऐसे) होते हैं। अश्वमेध में सब कामनायें रहती हैं। वह सोचता है कि सब देवों को प्रसन्न करके सब कामनाओं को प्राप्त कर लूं ॥१२॥

इसके लिये पन्द्रह सामिधेनियां होती हैं। वज्र पन्द्रह धारा है। वीर्य वज्र है। वीर्य वज्र से पहले यजमान बुराई को दूर करता है। आज्य भाग की दो आहुतियां वृत्रघ्न (इन्द्र) की होती हैं। वृत्र पाप है। पाप को दूर करने के लिये।

च्छन्दो यद्विराट् सर्वे कामा अश्वमेधे सर्वान्देवान्प्रीत्वा सर्वान्कामानाप्नवानीति हिरण्यं दक्षिणा सुवर्णं शतमानं तस्योक्तं ब्राह्मणम् ॥१३॥

अथ पौष्णं निर्वपति । पूषा वै पथीनामधिपतिरश्वायैवैतत्स्वस्त्ययनं करोत्यथोऽइयं वै पूषेमामेवास्माऽएतद्गोप्त्रीं करोति तस्य हि नार्तिरस्ति न ह्वला यमियमश्वं गोपायतीमामेवास्माऽएतद्गोप्त्रीं करोति ॥१४॥

तस्यै सप्तदश सामिधेन्यो भवन्ति । सप्तदशो वै प्रजापतिः प्रजापतिरश्वमेधोऽश्वमेधस्यैवाप्त्यै वृधन्वन्तावाज्यभागौ यजमानस्यैव वृद्ध्यै पूषन्तव व्रते वयं पथस्पथः परिपतिं वचस्येत्युपांशु हविषो याज्याऽनुवाक्ये व्रतवत्यन्या भवति पथन्वत्यन्या वीर्यं वै व्रतं वीर्यस्याप्त्यै वीर्यस्यावरुद्ध्याऽअथ यत्पथन्वत्यश्वायैवैतत्स्वस्त्ययनं करोत्यनुष्टुभौ संयाज्ये वाग्वाऽअनुष्टुब्वाग्वै प्रजापतिः प्रजापतिरश्वमेधोऽश्वमेधस्यैवाप्त्यै वासः शतं दक्षिणा रूपं वाऽएतत्पुरुषस्य यद्वासस्तस्माद्यमेव कं च

(१) अग्निर्मूर्धा दिवः ककुत् ...... (यजु० १३।१४)
(२) भुवो यज्ञस्य रजसश्च ...... (यजु० १३।१५)

हवि के ये याज्य और अनुवाक्य चुपके चुपके कहे जाते हैं। एक में 'मूर्धा' शब्द है दूसरी में सद् (यहाँ "भुव")। यह जो तपता है अर्थात् सूर्य वह मूर्धा है। उसी की प्राप्ति के लिये। 'सद्' वाली इसलिये कि जो 'सत्' है उसकी प्राप्ति हो। दो संयाज विराट् छन्द में होते हैं। विराट् सब देवताओं का छन्द है। अश्वमेध में सब कामनायें हैं। वह सोचता है कि सब देवों को प्रसन्न करके सब कामनाओं को पूरा करूँ। सौ मान स्वर्ण इसकी दक्षिणा है। इसकी व्याख्या हो चुकी है ॥१३॥

अब पूषा की इष्टि को करता है। पूषा पथिकों का अधिपति है। घोड़े के लिये यह शुभ-यात्रा लाभ कराता है। यह पृथ्वी ही पूषा है। इस प्रकार इस पृथिवी को ही इसका रक्षक बनाता है। जिसकी पृथ्वी मार्ग में रक्षा करती है, या जो इस पृथ्वी को रक्षक बनाता है, उसको कोई कष्ट, कोई हानि नहीं होती ॥१४॥

उसकी सत्रह सामिधेनियां होती हैं। प्रजापति सत्रह-वाला है। प्रजापति अश्वमेध है। अश्वमेध की प्राप्ति के लिये। यजमान की वृद्धि के लिए दो आज्य भाग वृद्धि वाले होते हैं।

(१) पूषन् तव व्रते वय (यजु० ३४।४१)
(२) पथस्पथः परिपतिं वचस्या (यजु० ३४।४२)

ये दो हवियों के याज्य और अनुवाक्य चुपके-चुपके दिये जाते हैं, एक में 'व्रत' शब्द है। दूसरे में 'पथ'। व्रत वीर्य है। वीर्य की प्राप्ति के लिए। 'पथ' इसलिये कि घोड़े के मार्ग को कल्याणकारी बनाता है। दोनों संयाज अनुष्टुभ छन्द में होते हैं। वाक् अनुष्टुप् है। वाक् प्रजापति है। प्रजापति अश्वमेध है। अश्वमेध की प्राप्ति के लिये। दक्षिणा में सौ वस्त्र होते हैं। वस्त्र पुरुष का बाह्य रूप है, इसलिये जो अच्छे वस्त्र पहन

सुवाससमाहुः को न्वयमिति रूपसमृद्धो हि भवति रूपेणैवैनँ समर्धयति शतं भवति शतायुर्वै पुरुषः शतेन्द्रियऽआयुरेवेन्द्रिय वीर्यमात्मन्धत्ते ॥१५॥
ब्राह्मणम् ॥ १४ ॥ [४. १] ॥

होता है, उसको देखकर लोग कहते हैं "यह कौन है ?" क्योंकि यह रूप समृद्ध है। उसको रूप से सम्पन्न करता है। सौ इसलिये होते हैं कि पुरुष की आयु सौ वर्ष की होती है। आयु सौ पराक्रम की होती है। इस प्रकार अपने में वीर्य और पराक्रम को धारण करता है ॥१५॥

—:०:—

सावित्र्य इष्टयः, पारिप्लवाख्यानादि च निरूप्यन्ते (१)

## अध्याय ४—ब्राह्मण २

एतस्या तायमानायाम् । अश्व निक्त्वोदानयन्ति यस्मिन्नेतानि सर्वाणि रूपाणि भवन्ति यो वा जवसमृद्धः सहस्रार्हं पूर्व्यं यो दक्षिणाया धुर्यप्रतिधुरः ॥१॥

तद्यत्सर्वरूपोभवति । सर्वं वै रूपँ सर्वमश्वमेधः सर्वस्याप्त्यै सर्वस्याव-रुद्ध्याऽअथ यज्जवसमृद्धो वीर्यं वै जवो वीर्यस्याप्त्यै वीर्यस्यावरुद्ध्याऽअथ यत्स-हस्रार्हः सर्वं वै सहस्रँ सर्वमश्वमेधः सर्वस्याप्त्यै सर्वस्यावरुद्ध्याऽअथ यत्पूर्व्य-ऽएष वाऽअपरिमित वीर्यमभिवर्धते यत्पूर्व्योऽपरिमितस्यैव वीर्यस्यावरुद्ध्याऽअथ यद्दक्षिणाया धुर्यप्रतिधुरऽएष वाऽएष यऽएष तपति न वाऽएत कश्चन प्रति-प्रतिरेतस्यैवावरुद्ध्यै ॥२॥

जब पूषा के लिये आहुति दी जा रही है, उस समय घोड़े को नहला कर लाते हैं। ऐसे घोड़े को जो सब रूपों (रंगों) से सम्पन्न है। जो गति वाला है। जो युवा है। जो सहस्र गायों के बराबर मोल में है, दाहिने धुरे के नीचे जिसकी बराबरी और कोई घोड़ा नहीं कर सकता (अर्थात् घोड़ा अत्युत्तम होना चाहिये) ॥१॥

सब रूपों से सम्पन्न क्यों ? रूप "सब कुछ" है। अश्वमेध सब कुछ है। "सब" की उपलब्धि के लिये। 'सब' की प्राप्ति के लिये। "गति वाला" क्यों ? गति पराक्रम है। पराक्रम की उपलब्धि तथा प्राप्ति के लिये। सहस्र गायों के बराबर मोल क्यों ? सहस्र 'सब' है। अश्वमेध 'सब' है। सब की उपलब्धि के लिये। 'युवा' क्यों ? जो युवा है, उस में बहुत वीर्य होता है। बहुत वीर्य की प्राप्ति के लिये। दाहिने धुरे के नीचे 'अप्रतिधुर' क्यों ? यह उसकी प्राप्ति के लिये जो के तपता है (सूर्य), क्योंकि सूर्य ऐसा घोड़ा है जिस की बराबरी कोई नहीं कर सकता ॥२॥

तदु होवाच भाल्लवेयः । द्विरूपऽएवैषोऽश्वः स्यात्कृष्णसारंगः प्रजापतेर्वाऽएषोऽक्ष्णः समभवद्द्विरूपं वाऽइदमक्षः शुक्लं चैव कृष्णं च तदेनꣳ स्वेन रूपेण समर्धयतीति ॥३॥

अथ होवाच सात्ययज्ञिः । त्रिरूपऽएवैषोऽश्वः स्यात्तस्य कृष्णः पूर्वार्धः शुक्लोऽपरार्धः कृत्तिकाञ्जिः पुरस्तात्तद्यत्कृष्णः पूर्वार्धो भवति यदेवेदं कृष्णमक्ष्णस्तदस्य तदथ यच्छुक्लोऽपरार्धो यदेवेदꣳ शुक्लमक्ष्णस्तदस्य तदथ यत्कृत्तिकाञ्जिः पुरस्ताद्या कनीनका सऽएष रूपसमृद्धोऽश्वो यतमोऽस्योपकल्पेत बहुरूपो वा द्विरूपो वा त्रिरूपो वा कृत्तिकाञ्जिस्तमालभेत जवेन त्वेव समृद्धः स्यात् ॥४॥

तस्यैते पुरस्ताद्रक्षितार ऽउपक्लृप्ता भवन्ति । राजपुत्राः कवचिनः शतꣳ राजन्या निषङ्गिणः शतꣳ सूतग्रामण्यां पुत्राऽइषुपर्षिणः शतं क्षात्रसंग्रहीतॄणां पुत्रा दण्डिनः शतमश्वशतं निरष्टं निरमणं यस्मिन्नेनमपिसृज्य रक्षन्ति ॥५॥

अथ सावित्रीमिष्टिं निर्वपति । सवित्रे प्रसवित्रे द्वादशकपालं पुरोडाशꣳ सविता वै प्रसविता सविता मऽइमं यज्ञं प्रसुवादिति ॥६॥

भाल्लवेय का कथन था कि यह घोड़ा दो रंग का होना चाहिये । चितकबरा । यह प्रजापति की आंख से उत्पन्न हुआ था । आंख में दो रंग होते हैं—काला और सफेद । इस प्रकार इसको इसी के रूप से सम्पन्न करता है ॥३॥

सात्ययज्ञी का कहना था कि यह अश्व तीन रंग का हो । अगला आधा भाग काला, पिछला आधा सफेद, माथे पर कृत्तिका (गाडी) का चिह्न । अगला आधा काला इसलिये कि यह आंख के काले भाग का स्थानीय है । सफेद इसलिये कि यह आंख के सफेद भाग का स्थानीय है । कृत्तिका का चिन्ह इसलिये कि यह आंख की पुतली का स्थानीय है । यह घोड़े का पूरा रूप है । परन्तु जैसा मिले ले लेना चाहिये, बहुरूप हो या द्विरूप या त्रिरूप । कृत्तिका के चिन्ह वाला । परन्तु गति में अवश्य ही बहुत अच्छा होना चाहिये ॥४॥

यज्ञशाला के आगे इसके रक्षक तैयार रहते हैं । राजपुत्र, कवचधारी, सौ क्षत्रिय, तलवार लिये, सौ गांव वालों के पुत्र तीरों से भरे हुये तरकशों को लिये, सौ क्षत्रियों के साथियों के पुत्र डंडे लिये । सौ निरष्ट घोड़े, इनमें उस अश्व को छोड़ देते हैं । और उसकी रक्षा करते हैं (निरष्ट-घोड़ों के एक चिन्ह होता है जो तीन साल की आयु बताता है । ऐसे आठ चिन्ह पड़ते हैं । इनको 'अष्ट' कहते हैं । निरष्ट वह घोड़ा है जो आठ चिन्हों अर्थात् २४ वर्ष से बढ़ गया हो । "बूढ़ा") ॥५॥

अब सविता की इष्टि करता है । सविता प्रसविता के लिये । बारह कपालों का पुरोडाश । सविता प्रेरक है अर्थात् सविता मेरे इस यज्ञ को प्रेरणा करे ॥६॥

तस्यै पञ्चदश सामिधेन्यो भवन्ति । वार्त्रघ्नावाज्यभागौ यऽइमा विश्वा जातान्या देवो यातु सविता सुरत्नऽइत्युपाᳪशु हविषो याज्याऽनुवाक्ये विराजौ संयाज्ये हिरण्यं दक्षिणा सुवर्णᳪ शतमान तस्योक्तं ब्राह्मणम् ॥७॥

तस्यै प्रयाजेषु तायमानेषु । ब्राह्मणो वीणागाथी दक्षिणतऽउत्तरमन्द्रा-मुदाघ्नंस्तिस्रः स्वयᳪ सम्भृता गाथा गायतीत्ययजतेत्यददादिति तस्योक्त ब्राह्मणम् ॥८॥

अथ द्वितीयां निर्वपति । सवित्रऽआसवित्रे द्वादशकपालं पुरोडाशᳪ सविता वाऽआसविता सविता मऽइमं यज्ञमासुवादिति ॥९॥

तस्यै सप्तदश सामिधेन्यो भवन्ति । सद्वन्तावाज्यभागौ सदेवावद्धं विश्वानि देव सवितः सघा नो देवः सविता सहावेत्युपाᳪशु हविषो याज्याऽनुवाक्ये ऽअनुष्टुभौ संयाज्ये रजतᳪ हिरण्यं दक्षिणा नानारूपतायाऽअथोऽउत्क्रमायान-पक्रमाय शतमान भवति शतायुर्वै पुरुषः शतेन्द्रियऽआयुरेवेन्द्रियं वीर्यमात्मन्-न्धत्ते ॥१०॥

इसकी १५ सामिधेनियाँ होती हैं । दो आज्य भाग वृत्रघ्न अर्थात् इन्द्र के लिये होते हैं :—

(१) य इमा विश्वा जातानि''' (ऋ० २।८२।९)

(२) आ देवो यातु सविता सुरत्न''' '(ऋ० ७।४५।१)

हवि को याज्य और अनुवाक्य को चुपके-चुपके पढ़ते हैं । दो संयाज विराट् छन्द में होते हैं । दक्षिणा में सौ मान सोना । इसकी व्याख्या बताई जा चुकी है ॥७॥

जब इस इष्टि के प्रयाज हो रहे हों, उस समय एक वीणा बजाने वाला ब्राह्मण उत्तर मन्द्रा गति बजा कर तीन गीत गाता है, जिनका विषय यह होता है, 'इसने इतना यज्ञ किया । इसने इतना दान दिया'' । इसका रहस्य बताया जा चुका है ।

अब दूसरी आहुति देता है 'सविता आसविता' के लिये । बारह कपालों का पुरोडाश । सविता 'आसविता' है । इसलिये कि सविता देव हमारे यज्ञ में प्रेरणा करे ॥९॥

इसकी सामिधेनियाँ सत्रह होती हैं । दो आज्य भाग 'सत्' शब्द वाले होते हैं । 'सत्' की प्राप्ति के लिये ।

(१) विश्वानि देव सवितर्दुरितानि''''''(३।८२।५)

(२) स घा नो देवः सविता''''''(ऋ० ७।४५।३)

*याज्य और अनुवाक्य चुपके चुपके पढ़े जाते हैं ।* दोनों संयाज्य अनुष्टुप् छन्द में होते हैं । दक्षिणा चाँदी की होती है । नानारूपता (*Variety*) के लिये, इसलिये भी कि घोड़ा आगे को चले (उत्क्रम), भाग न जाय (अपक्रम), यह चाँदी सौ मान भर होती है । पुरुष की आयु सौ वर्ष की है । आयु में सौ पराक्रम होते हैं । इस प्रकार अपने में वीर्य या पराक्रम की स्थापना करता है ॥१०॥

तस्यै प्रयाजेषु तायमानेषु । ब्राह्मणो वीणा० ॥११॥

अथ तृतीया निर्वपति । सवित्रे सत्यप्रसवाय द्वादशकपालं पुरोडाशमेष ह वै सत्य प्रसवो यः सवितुः सत्येन मे प्रसवेनेमं यज्ञ प्रसुवादिति ॥१२॥

तस्यै सप्तदश सामिधेन्यो भवन्ति । रयिमन्तावाज्यभागौ वीर्यं वै रयिर्वीर्यस्याप्त्यै वीर्यस्यावरुद्ध्याऽआ विश्वदेवꣳ सत्पतिं न प्रमिये सवितुर्दैव्यस्य तदित्युपाꣳशु हविषो याज्यानुवाक्ये नित्ये प्रयाज्ये नेद्यज्ञपथादयानीति क्लृप्तऽएव यज्ञेऽन्ततः प्रतितिष्ठति त्रिष्टुभौ भवतऽइन्द्रियं वै वीर्यं त्रिष्टुबिन्द्रियस्यैव वीर्यस्यावरुद्ध्यै हिरण्यं दक्षिणा सुवर्णꣳ शतमानं तस्योक्तं ब्राह्मणम् ॥१३॥

तस्यै प्रयाजेषु तायमानेषु । ब्राह्मणो वीणा० ॥१४॥

एतस्याꣳ सꣳस्थितायाम् । उपोत्थायाध्वर्युश्च यजमानश्चाश्वस्य दक्षिणे कर्णऽआजपतो विभूर्मात्रा प्रभूः पित्रेति तस्योक्तं ब्राह्मणमथैनमुदङ्चं प्राञ्चं प्रसृजतऽएषा होभयेषां देवमनुष्याणां दिग्यदुदीची प्राची स्वायामेवैनं तद्दिशि धत्तो न वै स्वऽआयतने प्रतिष्ठितो रिष्यत्यरिष्टयै ॥१५॥

जब प्रयाज हो रहे हों, उस समय वीणा बजाने वाला ब्राह्मण······॥११॥

अब तीसरी आहुति 'सविता सत्य प्रसव' के लिये। बारह कपालों का पुरोडाश। यह सविता 'सत्य प्रसव' है। वह मेरे इस यज्ञ को 'सत्य प्रसव' शक्ति द्वारा प्रेरणा करे। इसलिये ॥१२॥

उसकी सत्रह सामिधेनियां होती हैं। दो आज्य-भाग 'रयि' शब्द वाले होते हैं। 'रयि' पराक्रम है। वीर्य की उपलब्धि वीर्य की प्राप्ति के लिये।

(१) आ विश्वदेव 'सत्पतिं' ······(ऋ० ५।८२।७)

(२) न प्रमिये सवितुर्दैव्यस्य ······(ऋ० ४।५४।४)

यह याज्य और अनुवाक्य चुपके-चुपके पढ़े जाते हैं। प्रयाज्य नित्य के मंत्र ही होते हैं। ऐसा समझकर कि कहीं मैं यज्ञ के पथ से डिग न जाऊं। इस प्रकार अपने को यज्ञ में प्रतिष्ठित करता है। ये त्रिष्टुभ छन्द में होते हैं। त्रिष्टुप् पराक्रम और वीर्य है। वीर्य और पराक्रम की उपलब्धि के लिये। दक्षिणा सौ मान भर सोना। इसका रहस्य बताया जा चुका है ॥१३॥

जब प्रयाज हो रहे हों उस समय वीणा बजाने वाला ब्राह्मण······॥१४॥

जब यह समाप्त हो जाय, तो अध्वर्यु और यजमान उठकर घोड़े के दाहिने कान में जपते हैं :—

विभूर्मात्रा प्रभूः पित्रा······(यजु० २२।१९)

इसकी व्याख्या हो चुकी है। अब उसको उत्तर-पूर्व में छोड़ देते हैं। क्योंकि यह दिशा देव और मनुष्य दोनों की है। इस प्रकार वह इसको इसी की दिशा में स्थापित करता है। जिससे उसकी हानि न हो। जो अपने घर में रहता है, उसे हानि नहीं होती ॥१५॥

सऽआह देवाऽआशापालाः । एतं देवेभ्योऽश्वं मेधाय प्रोक्षितꣳ रक्षतेत्युक्ता मानुषाऽआशापालाऽअथैते देवाऽआप्त्या साध्याऽअन्वाध्या मरुतस्तमेतऽउभये देवमनुष्याः संविदानाऽअप्रत्यावर्तयन्तः संवत्सरꣳ रक्षन्ति तद्य न प्रत्यावर्तयन्त्येष वाऽएष यऽएष तपति कऽउ ह्येतमर्हति प्रत्यावर्तयितुं यद्ध्येनं प्रत्यावर्तयेयुः पराग्घेदꣳ सर्वꣳ स्यात्तस्मादप्रत्यावर्तꣳ रक्षन्ति ॥१६॥

सऽआहाशापालाः । ये वाऽएतस्योदृचं गमिष्यन्ति राष्ट्रं ते भविष्यन्ति राजानो भविष्यन्त्यभिषेचनीयाऽअथ यऽएतस्योदृचं न गमिष्यन्त्यराष्ट्रं ते भविष्यन्त्यराजानो भविष्यन्ति राजन्या विशोऽनभिषेचनीयास्तस्मान्मा प्रमदत स्नात्याच्चैवैनमुदकान्निरुन्धीध्व वडवाभ्यश्च ते यद्यद्ब्राह्मणजातमुपनिगच्छेत तत्तत्पृच्छेत ब्राह्मणाः कियद्यूयमश्वमेधस्य विद्थेति ते ये न विद्युर्जिनीयात तान्त्सर्वं वाऽअश्वमेधः सर्वस्यैष न वेद यो ब्राह्मणः सन्नश्वमेधस्य न वेद सोऽब्राह्मणो ज्येयऽएव स पानं कल्पयाथ खादं निवपायाथ यत्किं च जनपदे कृतान्नꣳ सर्वं वस्तत्सुत तेषाꣳ रथकारकुलऽएव वो वसतिस्तद्ध्यश्वस्यायतनमिति ॥१७॥

ब्राह्मणम् ॥ १५ ॥ [४ २.] द्वितीयः प्रपाठकः ॥ कण्डिकासंख्या ॥ ११७ ॥ ॥

वह कहता है, "हे दिशाओं के रक्षक देव ! देवों के लिये पवित्र किये हुये इस घोड़े की रक्षा करो"। दिशाओं के (चार) मानुषी रक्षक तो बता दिये गये। अब इन दिशाओं के चार देव रक्षकों को बताते हैं :—आप्य, साध्य, अन्वाध्य, और मरुत। ये मनुष्य और देव दिशाओं के रक्षक एकचित्त होकर बिना पीछे को मुख मोड़े हुये एक वर्ष तक उसकी रक्षा करते हैं। पीछे को मुख क्यों नहीं मोड़ते ? यह जो सूर्य चमकता है, उसका मुख कौन मोड़ सकता है। यदि वह मुख मोड़ तो कुछ पीछे को मुड़ जाय। इसलिये वे बिना मुँह मोड़े रक्षा करते हैं ॥१६॥

वह कहता है 'हे दिशाओं के रक्षको ! जो इस यज्ञ के अन्त तक आयेंगे वे राष्ट्री तथा राजा हो जायेंगे। और उनका अभिषेक होगा। जो इसके अन्त तक न जायेंगे, वे राष्ट्र-रहित हो जायेंगे। राजा न होंगे, साधारण क्षत्रिय या वैश्य होंगे, अभिषेक के योग्य न होंगे। इसलिये प्रमाद मत करना। इसको स्नान के योग्य जल तथा घोड़ियों से बचाये रखना। यदि मार्ग में कोई ब्राह्मण मिलें तो उनसे पूछना कि क्या तुम अश्वमेध के विषय में जानते हो ? यदि वे न जानते हों तो उनका तिरस्कार करना। क्योंकि अश्वमेध 'सब कुछ' है। ये 'सब कुछ' के विषय में नहीं जानते। जो ब्राह्मण होता हुआ अश्वमेध के विषय में नहीं जानता, वह अब्राह्मण है निन्दनीय है। इस घोड़े को जल पिलाना, चारा खिलाना। देश में जो अन्न या खाने की चीजें होंगी सब तुम को मिलेंगी। तुम रथकार के कुल में ही रहोगे, क्योंकि रथकार ही घोड़े का घर है ॥१७॥

# अध्याय ४—ब्राह्मण ३

प्रमुच्याश्वं दक्षिणेन वेदिᳲ । हिरण्मयं कशिपूपस्तृणाति तस्मिन्होतोपविशति दक्षिणेन होतारᳲ हिरण्मये कूर्चे यजमानो दक्षिणतो ब्रह्मा चोद्गाता च हिरण्मय्योः कशिपुनोः पुरस्तात्प्रत्यङ्ङध्वर्युर्हिरण्मये वा कूर्चे हिरण्मये वा फलके ॥१॥

समुपविष्टेष्वध्वर्युः सम्प्रेष्यति । होतर्भूतान्याचक्ष्व भूतेष्विमं यजमानमध्यूहेति सम्प्रेषितो होताऽध्वर्युमामन्त्रयते पारिप्लवमाख्यानमाख्यास्यन्नध्वर्यविति हवै होतरित्यध्वर्युः ॥२॥

मनुर्वैवस्वतो राजेत्याह । तस्य मनुष्या विशस्तऽइमऽआसतऽइत्यश्रोत्रिया गृहमेधिनऽउपसमेता भवन्ति तानुपदिशत्यृचो वेदः सोऽयमित्यृचाᳲ सूक्तं व्याचक्षाण—ऽइवानुद्रवेद्वीणागणगिनऽउपसमेता भवन्ति तानध्वर्युः सम्प्रेष्यति वीणागणगिनऽइत्याह पुराणैरिमं यजमानᳲ राजभिः साधुकृद्भिः संगायतेति सं

घोड़े को छोड़ कर अध्वर्यु वेदी की दक्षिण ओर एक जरी की दरी बिछाता है। होता इस पर बैठता है। होता की दाहिनी ओर सोने की तिपाई पर यजमान बैठता है। उसकी दाहिनी ओर जरी की दो दरियों पर ब्रह्मा और उद्गाता। उनके सामने सोने के स्टूल या पट्टे पर अध्वर्यु ॥१॥

जब सब बैठ जाते हैं तो अध्वर्यु आदेश देता है 'होता! भूतों (जीवों) को गिन और इस यजमान को भूतों (जीवों) के ऊपर गिन"।

यह आदेश पाकर होता पारिप्लव आख्यान को कहता हुआ अध्वर्यु को सम्बोधित करता है "अध्वर्यु !'

अध्वर्यु कहता है "हा होता !'। २॥

होता कहता है, "मनु वैवस्वत राजा है। उसकी प्रजा मनुष्य हैं। वे यहाँ उपस्थित हैं", अश्रोत्रिय गृहस्थ इकट्ठे हो जाते हैं। उनको सम्बोधन करके कहता है "यह वेद ऋचा है", इस प्रकार एक वेद का सूक्त पढ़ता है। तभी वीणा बजाने वाले इकट्ठे हो जाते हैं। अध्वर्यु उन वीणा बजाने वालों से कहता है, "पिछले पुण्यात्मा राजाओं के साथ यजमान के यश का भी गान करो"। वे इसी प्रकार से गान करते हैं। इस प्रकार गान

ते तथा संगायन्ति तथदेनमेव संगायन्ति पुराणैरेवं न तद्राजभिः साधुकृद्भिः सलोकं कुर्वन्ति ॥३॥

सम्प्रैष्याध्वर्युः प्रक्रमाञ्जुहोति । अन्वाहार्यपचने वाऽश्वस्य वा पदं परिलिख्य यतरथाऽस्य तथावृद्भवति पूर्वा त्वेव स्थितिः ॥४॥

साविच्याऽएवेष्टेः । पुरस्तादनुद्रुत्य सकृदेव रूपाण्याहवनीये जुहोत्यथ सायं धृतिषु हूयमानासु राजन्यो वीणागाथी दक्षिणतऽउत्तरमन्द्रामुदाघ्नंस्तिस्रः स्वयं सम्भृता गाथा गायतीत्ययुध्यतेत्यमुं संग्राममजयदिति तस्योक्तं ब्राह्मणम् ॥५॥

अथ श्वोभूते द्वितीयेऽहन् । एवमेवैतासु सावित्रीष्टिषु संस्थितास्वेवैषावृदध्वर्यविति ह वै होतरित्येवाध्वर्युर्यमो वैवस्वतो राजेत्याह तस्य पितरो विशस्तऽइमऽआसतऽइति स्थविराऽउपसमेता भवन्ति तानुपदिशति यजूंषि वेदः सोऽयमिति यजुषामनुवाकं व्याचक्षाण—ऽइवानुद्रवेदेवमेवाध्वर्युः सम्प्रैष्यति न प्रक्रमाञ्जुहोति ॥६॥

अथ तृतीयेऽहन् । एवमेवैतास्विष्टिषु संस्थितास्वेवैषावृदध्वर्यविति ह वै करने से वह पुराने पुण्यात्मा राजाओं के साथ यजमान को सलोकता प्राप्त करा देता है ॥३॥

इस प्रेरणा के पश्चात् अध्वर्यु 'प्रक्रम' आहुतियों को देता है या तो अन्वाहार्य-पचन में या घोड़े के पैर के चिन्ह में चारों ओर से लकीर खींचकर। जैसी परिपाटी हो उसके अनुसार। परन्तु पहली परिपाटी अधिक प्रचलित है ॥४॥

सविता की इष्टि की पहली आहुति देने से पूर्व जल्दी-जल्दी मन्त्र पढ़कर एक बार आहवनीय में 'रूप' नामी आहुतियाँ देता है। सायंकाल को 'धृति' नामक आहुतियाँ देने के समय क्षत्रिय वीणा वाला, दक्षिण की ओर उत्तरमन्द्रा लय को बजाता हुआ अपनी बनाई हुई तीन गाथायें (रागिनियाँ) गाता है। "यह युद्ध इसने किया, यह संग्राम इसने जीता" आदि विषय पर। इसकी व्याख्या हो चुकी है ॥५॥

दूसरे दिन प्रातःकाल जब इसी प्रकार से सविता की तीन इष्टियाँ दी जा चुकें तो वही कार्य होता है। होता कहता है, 'हे अध्वर्यु !" अध्वर्यु कहता है "हाँ, होता।" होता कहता है "यम वैवस्वत। उसकी प्रजा पितर हैं। वे यहाँ उपस्थित हैं"। स्थविर (वृद्ध) पुरुष आते हैं, उन्हीं को आदेश करता है, "यजुर्वेद है। वह यह है" यजु के अनुवाक का पाठ करता है। अध्वर्यु (वीणा बजाने वालों को) उसी प्रकार आदेश करता है, परन्तु 'प्रक्रम' आहुतियाँ नहीं देता ॥६॥

तीसरे दिन इन इष्टियों के हो जाने के पश्चात् वही कार्य होता है। होता कहता है "अध्वर्यु!" अध्वर्यु कहता है "हाँ होता!" होता कहता है, "वरुण आदित्य राजा।

होतरित्येवाध्वर्युं वरुणऽआदित्यो राजेत्याह तस्य गन्धर्वा विशस्तऽइमऽआसतऽइति युवान. शोभनाऽउपसमेता भवन्ति तानुपदिशत्यथर्वाणो वेदः सोऽयमित्यथर्वणामेकं पर्व व्याचक्षाणऽइवानुद्रवेदेवमेवाध्वर्युः सम्प्रेष्यति न प्रक्रमाञ्जुहोति ॥७॥

अथ चतुर्थेऽहन् । एवमेवैताभिष्टिषु सꣳस्थितास्वेवैवावृदध्वर्यवितिं हवै होतारित्येवाध्वर्युः सोमो वैष्णवो राजेत्याह तस्याप्सरसो विशस्ताऽइमऽआसतऽइति युवतयः शोभनाऽउपसमेता भवन्ति ताऽउपदिशत्याङ्गिरसो वेदः सोऽयमित्यङ्गिरसामेकं पर्व व्याचक्षाणऽइवानुद्र० ॥८॥

अथ पञ्चमेऽहन् । एवमेवैताभिष्टिषु सꣳस्थितास्वेवैवावृदध्वर्यवितिं हवै होतरित्येवाध्वर्युरर्बुदः काद्रवेयो राजेत्याह तस्य सर्पा विशस्तऽइमऽआसतऽइति सर्पाश्च सर्पविदश्चोपसमेता भवन्ति तानुपदिशति सर्पविद्या वेदः सोऽयमिति सर्पविद्यायाऽएकं पर्व व्याचक्षाणऽइवानुद्र० ॥९॥

अथ षष्ठेऽहन् । एवमेवैताभिष्टिषु सꣳस्थितास्वेवैवावृदध्वर्यवितिं हवै होतरित्येवाध्वर्युः कुबेरो वैश्रवणो राजेत्याह तस्य रक्षाꣳसि विशस्तानीमान्यासतऽइति सेलगाः पापकृतऽउपसमेता भवन्ति तानुपदिशति देवजनविद्या वेदः सोऽयमिति देवजनविद्यायाऽएकं पर्व व्याचक्षाणऽइवानुद्र० ॥१०॥

उसकी प्रजा हैं गन्धर्व। ये यहाँ उपस्थित हैं"। सुन्दर युवक इकट्ठे होते हैं। इन्ही को आदेश देता है। "अथर्व वेद यह है", अथर्व वेद के एक पर्व का पाठ करता है। अध्वर्यु इसी प्रकार आदेश देता है, परन्तु प्रक्रम आहुतियाँ नहीं देता ॥७॥

चौथे दिन इन इष्टियों के समाप्त होने पर वही कार्य होता है। होता कहता है "अध्वर्यु"। अध्वर्यु कहता है "हाँ होता"। होता कहता है, "सोम वैष्णव राजा। उसकी प्रजा है अप्सरायें, ये यहाँ उपस्थित हैं।" सुन्दर युवतियाँ इकट्ठी होती हैं। उनको उपदेश देता है। 'अंगिरस वेद है। यह यह है"। अंगिरसों का एक पर्व पढ़ता है ''' इत्यादि ॥८॥

पाचवें दिन इष्टियों के समाप्त होने पर वही कार्य होता है। होता कहता है "अध्वर्यु"। अध्वर्यु कहता है "हाँ होता"। होता कहता है, अर्बुद काद्रवेय राजा। इसकी प्रजा हैं सर्प। ये यहाँ उपस्थित हैं। सर्प और सर्पविद् उनको वह उपदेश करता है, "सर्पविद्या वेद है वह यह है"। सर्पविद्या का एक पर्व पढता है''''''इत्यादि ॥९॥

छठे दिन इन इष्टियों के समाप्त होने पर वही कार्य होता है। होता कहता है "अध्वर्यु"! अध्वर्यु कहता है "हाँ होता"। होता कहता है "कुबेर वैश्रवण राजा। उसकी प्रजा हैं राक्षस। वे यहाँ उपस्थित हैं'। डाकू पापी इकट्ठे होते हैं। इन्ही को वह उपदेश देता है। 'देवजनविद्या वेद है, वह यह है"। देवजनविद्या के एक पर्व का पाठ करता है''''''इत्यादि ॥१०॥

अथ सप्तमेऽहन् । एवमेवैतास्विष्टिषु सꣳस्थितास्वेषैवावृदध्वर्यविति हवै होतरित्येवाध्वर्यु रसितो धान्वो राजेत्याह तस्यासुरा विशस्तऽइमऽआसतऽइति कुसीदिनऽउपसमेता भवन्ति तानुपदिशति माया वेदःसोऽयमिति कांचिन्मायां कुर्यादेवमेवाध्वर्युः सम्प्रेष्यति न प्रक्रमाञ्जुहोति ॥११॥

अथाष्टमेऽहन् । एवमेवैतास्विष्टिषु सꣳस्थितास्वेषैवावृदध्वर्यविति हवै होतरित्येवाध्वर्यु र्मत्स्यः सामदो राजेत्याह तस्योदकेचरा विशस्तऽइमऽआसतऽइति मत्स्याश्च मत्स्यहनश्चोपसमेता भवन्ति तानुपदिशतीतिहासोवेद:सोऽयमिति कंचिदितिहासमाचक्षीतैवमेवाध्वर्यु:सम्प्रेष्यति न प्रक्रमाञ्जुहोति ॥१२॥

अथ नवमेऽहन् । एवमेवैतास्विष्टिषु सꣳस्थितास्वेषैवावृदध्वर्यविति हवै होतरित्येवाध्वर्यु स्तार्क्ष्यो वैपश्यतो राजेत्याह तस्य वयाꣳसि विशस्तानीमान्या-सतऽइति वयाꣳसि च वायोविद्यिकाश्चोपसमेता भवन्ति तानुपदिशति पुराणं वेदः सोऽयमिति किंचित्पुराणमाचक्षीतैवमेवाध्वर्युः सम्प्रेष्यति न प्रक्रमा-ञ्जुहोति ॥१३॥

अथ दशमेऽहन् । एवमेवैतास्विष्टिषु सꣳस्थितास्वेषैवावृदध्वर्यविति हवै होतरित्येवाध्वर्यु र्धर्मऽइन्द्रो राजेत्याह तस्य देवा विशस्तऽइमऽआसतऽइति

सातवें दिन इन इष्टियों के समाप्त होने पर वही कार्य होता है । होता कहता है "अध्वर्य !" अध्वर्यु कहता है "हाँ होता", होता कहता है, "असित धान्व राजा । इसकी प्रजा हैं असुर । ये यहाँ उपस्थित हैं" । कुसीद या ब्याजखोर वहाँ आते हैं । उन्हीं को उपदेश देता है । "माया वेद है यह यह है ।" कुछ माया दिखावे । अध्वर्यु इसी प्रकार आदेश देता है, परन्तु प्रक्रम आहुति नहीं देता ॥११॥

आठवें दिन इन इष्टियों के समाप्त होने पर वही कार्य होता है । होता कहता है "अध्वर्यु !" अध्वर्यु कहता है "हाँ होता !" होता कहता है, "मत्स्य सामद राजा । उसकी प्रजा हैं जल-वासी । वे यहाँ उपस्थित हैं', मछली और मछुवेमार वहाँ आते हैं । उन्हीं को उपदेश देता है । "इतिहास वेद है वह यह है" । कुछ इतिहास सुनाता है । अध्वर्यु इसी प्रकार आदेश देता है, परन्तु प्रक्रम आहुति नहीं देता ॥१२॥

नवें दिन इन इष्टियों के समाप्त होने पर वही कार्य होता है । होता कहता है "अध्वर्यु !", अध्वर्यु कहता है, "हाँ होता !" । होता कहता है" तार्क्ष्य वैपश्यत राजा । उसकी प्रजा है पक्षी । वे यहाँ उपस्थित हैं" । पक्षी और पक्षिविद्याविद् यहाँ इकट्ठे होते हैं । उनको उपदेश करता है । 'पुराण वेद है । वह यह है" । कुछ पुराण पढ़ता है । अध्वर्यु उसी प्रकार आदेश करता है । प्रक्रम आहुतियाँ नहीं देता ॥१३॥

दसवें दिन इन इष्टियों की समाप्ति पर वही कार्य होता है । होता कहता है "अध्वर्यु !", अध्वर्यु कहता है "हाँ होता !" । होता कहता है, "धर्म इन्द्र राजा । इसकी

श्रोत्रियाऽअप्रतिग्राहकाऽउपसमेता भवन्ति तानुपदिशति सामानि वेदः सोऽयमिति साम्नां दशतं ब्रूयादेवमेवाध्वर्युः सम्प्रेष्यति न प्रक्रमाञ्जुहोतीति ॥१४॥

एतत्पारिप्लवम् । सर्वाणि राज्यान्याचष्टे सर्वा विशः सर्वान्वेदान्त्सर्वान्देवान्त्सर्वाणि भूतानि सर्वेषाᳬ हवै सऽएतेषाᳬ राज्यानाᳬ सायुज्यᳬ सलोकतामश्नुते सर्वासां विशामैश्वर्यमाधिपत्यं गच्छति सर्वान्वेदानवरुन्द्धे सर्वान्देवान्प्रीत्वा सर्वेषु भूतेष्वन्ततः प्रतितिष्ठति यस्यैवंविदेतद्धोता पारिप्लवमाख्यानमाचष्टे यो वैतदेवं वेदैतदेव समानमाख्यानं पुनः—पुनः संवत्सरं परिप्लवते तद्यत्पुनः—पुनः परिप्लवते तस्मात्पारिप्लवᳬ षट्त्रिᳬशतं दशाहानाचष्टे षट्त्रिᳬशदक्षरा बृहती बार्हताः पशवो बृहत्यैवास्मै पशूनवरुन्द्धे ॥ १५ ॥

ब्राह्मणम् ॥ १ ॥ [४. ३.] ॥

प्रजा हैं देव । ये उपस्थित हैं।" दान न लेने वाले श्रोत्रिय वहां इकट्ठे होते हैं। उन्हीं को उपदेश देता है। "साम वेद है। वह यह है"। साम के दशत (दस मन्त्रों) को पढ़े, अध्वर्यु उसी प्रकार उपदेश देता है। प्रक्रम आहुतियां नहीं देता ॥१४॥

यह है पारिप्लव गाथा। सब राजाओं का नाम लेता है, सब प्रजाओं का; सब वेदों का, सब देवों का, सब भूतों का। वह यजमान सब राजाओं की सलोकता को प्राप्त होता है, सब प्रजाओं पर आधिपत्य प्राप्त करता है, सब वेदों की प्राप्ति करता है, सब देवों को प्रसन्न करके सब भूतों में प्रतिष्ठित होता है। जिसके लिये इस रहस्य को जानने वाला होता पारिप्लव गाथा को कहता है। यह आख्यान साल भर तक बार-बार आता है। इसलिये इसको पारिप्लव गाथा कहते हैं। दस दिनों के छत्तीस समूह तक यह कहता है (अर्थात् ३६० दिन तक) बृहत् छन्द में ३६ अक्षर होते हैं। पशु बृहती हैं। बृहती के द्वारा वह इसको पशुओं से सम्पन्न करता है ॥१५॥



## अध्याय ४—ब्राह्मण ४

संवत्सरे पर्यवेते दीक्षा। प्राजापत्यमालभ्योत्सोदन्तीष्टयः पुरोहितस्याग्निषु यजेतेत्यु हैकऽआहुःकिमु दीक्षितो यजेत द्वादश दीक्षा द्वादशोपसदस्तिस्रः सुत्यास्तत्त्रिणवमभिसम्पद्यते वज्रो वै त्रिणवः क्षत्रमश्वः क्षत्रᳪ राजन्यो वज्रेण खलु वै क्षत्रᳪ स्पृतं तद्वज्रेणैव क्षत्रᳪ स्पृणोति॥१॥

दीक्षणीयायाᳪ सᳪस्थितायाम्। साय वाचि विसृष्टायां वीणागणगिनऽउपसमेता भवन्ति तानध्वर्युः सम्प्रेष्यति वीणागणगिनऽइत्याह देवैरिम यजमानᳪ संगायतेति तं ते तथा सगायन्ति॥२॥

अहरहर्वाचि विसृष्टायाम्। अग्नीषोमीयाणामन्ततः सᳪस्थाया परिह्रुतासु वसतीवरीषु तद्वेन देवैः सगायन्ति देवैरेवैनं तत्सलोकं कुर्वन्ति॥३॥

प्रजापतिना सुत्यासु। एवमेवाहरहः परिह्रुतास्वेव वसतीवरीषूदवसानीयायामन्ततः सᳪस्थिताया तद्वेन प्रजापतिना सगायन्ति प्रजापतिनैवैनं तदन्ततः सलोकं कुर्वन्ति॥४॥

संवत्सर की समाप्ति पर दीक्षा होती है। प्राजापत्य पशु के आलभन के उपरान्त इष्टियाँ समाप्त हो जाती हैं। कुछ की राय है कि पुरोहित की अग्नियो में आहुतियाँ देनी चाहियें। दीक्षित क्यों आहुतियाँ दे? बारह दिन दीक्षा के होते हैं, बारह उपसदों के और, तीन सुत्य (सोम निचोड़ने) के। इस प्रकार ९ के तिगुने अर्थात् २७ स्तोम हो गये। परन्तु ९ का तिगुना वज्र है। अश्व क्षत्र है। क्षत्र राजा है। वज्र से ही राज जीता जाता है। वज्र से ही क्षत्र को जीतता है॥१॥

जब दीक्षा समाप्त हो जाय और सायकाल को वाक्-विमोचन हो जाय, तब वीणा वाले इकट्ठे हो जाते हैं। अध्वर्यु प्रेरणा करता है। वह कहता है "हे वीणा वालो! देवो के साथ इस यजमान का भी यश गाओ।' तब वे गाते हैं॥२॥

प्रतिदिन वाक्-विमोचन के उपरान्त अग्नीषोमीय इष्टि की समाप्ति पर वसतीवरी जलों के चारों ओर घुमाने के पश्चात् (वे गाते हैं)। इनके देवो के साथ गाने का प्रयोजन यह है कि उस (यजमान) को देवों की सलोकता प्राप्त कराते हैं॥३॥

सुत्य दिनों में वसतीवरी जलों के घुमाने तथा उदवसानीय की समाप्ति के पश्चात् प्रतिदिन प्रजापति के साथ (वे गान करते हैं)। प्रजापति के साथ गान करने का प्रयोजन यह है कि यजमान को प्रजापति की सलोकता प्राप्त कराते हैं॥४॥

एकविꣳशतिर्यूपा । सर्वऽएकविꣳशत्यरत्नयो राज्जुदालोऽग्निष्ठो भवति पैतुदारवावभितः षड्बैल्वास्त्रयऽइत्यास्त्रयऽइत्यात्षट् खादिरास्त्रयऽएवेत्यास्त्रयऽइत्यात्षट् पालाशास्त्रयऽएवेत्यास्त्रयऽइत्यात् ॥५॥

तद्यदेतऽएव यूपा भवन्ति । प्रजापतेः प्राणेषूत्क्रान्तेषु शरीरꣳ श्वयितुमध्रियत तस्य यः श्लेष्माऽऽसीत्स सार्धꣳ समवद्रुत्य मध्यतो नस्तऽउदभिनत्सऽएष वनस्पतिरभवद्रज्जुदालस्तस्मात्स श्लेष्मणः श्लेष्मणो हि समभवत्तेनैवैनं तद्रूपेण समर्धयति तद्यत्सोऽग्निष्ठो भवति मध्य वाऽएतद्यूपानां यदग्निष्ठो मध्यमेतत्प्राणानां यन्नासिके स्वऽएवैनं तदायतने दधाति ॥६॥

अथ यदाग्नेयम तेजऽआसीत् । यो गन्धः स सार्धꣳ समवद्रुत्य चक्षुर्भ्यामुदभिनत्सऽएष वनस्पतिरभवत्पीतुदारुस्तस्मात्स सुरभिर्गन्धाद्धि समभवत्तस्मादुज्ज्वलनस्तेजसो हि समभवत्तेनैवैनं तद्रूपेण समर्धयति तद्यत्तावभितोऽग्निष्ठं भवतस्तस्मादिमेऽअभितो नासिकां चक्षुषी स्वऽएवैनौ तदायतने दधाति ॥७॥

अथ यत्कुन्तापमासीत् । यो मज्जा स सार्धꣳ समवद्रुत्य श्रोत्रतऽउदभिनत्सऽएष वनस्पतिरभवद्बिल्वस्तस्मात्तस्यान्तरतः सर्वमेव फलमाद्यं भवति

यूप इक्कीस होते हैं। इक्कीस हाथ लम्बे। अग्निष्ठ यूप (अर्थात् आहवनीय के सामने का बीच का) रज्जुदाल लकड़ी का होता है। उसके दोनों ओर दो पीतदारु के, छः बिल्व के अर्थात् तीन इधर तीन उधर, छः खदिर के अर्थात् तीन इधर, तीन उधर, छः पालाश के अर्थात् तीन इधर तीन उधर ॥५॥

ये यूप ऐसे क्यों होते हैं? जब प्रजापति के प्राण निकल गये, तो उसका शरीर सूज गया। और उसमें जो श्लेष्म था वह बहकर नाक में होकर फूट निकला। वह रज्जुदाल वृक्ष हो गया। यह श्लेष्म है क्योंकि श्लेष्म से उत्पन्न हुआ। उसी रूप से वह इस यूप की समृद्धि करता है। इसको अग्निष्ठ क्यों कहते हैं? क्योंकि यह यूप के बीच का है। नाक प्राणों के बीच की (केन्द्र) है। इस प्रकार वह इसको अपने ही आयतन अर्थात् स्थान में स्थापित करता है ॥६॥

जो अग्निमय तेज उसका था, वह साथ बहकर आँखों से फूट निकला। उसका पीतदारु वृक्ष बन गया। इसलिये वह सुगन्ध युक्त है, क्योंकि सुगन्ध से निकला। तेज से उत्पन्न हुआ इसलिये जल्दी जलता है ('ज्वलन' है) उसी रूप से उसकी समृद्धि करता है। ये यूप अग्निष्ठ यूप के दोनों ओर होते हैं, इसलिये नाक की दोनों ओर आँखें हैं। उनको उन्हीं के स्थान में स्थापित करता है ॥७॥

जो कुन्ताप था मज्जा था वह साथ बहकर कानों से होकर फूटा, उसका बिल्व वृक्ष हुआ। इसलिये उस के भीतर का सभी फल (गूदा) खानेयोग्य होता है। मज्जा पीला

तस्माद् हारिद्रऽइव भवति हारिद्रऽइव हि मज्जा तेनैवैनं तद्रूपेण समर्धयत्यन्तरे पैतुदारवौ भवतो बाह्यौ बैल्वाऽअन्तरे हि चक्षुषी बाह्ये श्रोत्रे स्वऽएवैनांस्तदायतने दधाति ॥८॥

अस्थिभ्यऽएवास्य खदिरः समभवत् । तस्मात्स दारुणो बहुसारो दारुणमिव ह्यस्थि तेनैवैनं तद्रूपेण समर्धयत्यन्तरे बैल्वा भवन्ति बाह्याः खादिराऽअन्तरे हि मज्जानो बाह्यान्यस्थीनि स्वऽएवैनांस्तदायतने दधाति ॥९॥

माꣳसेभ्यऽएवास्य पलाशः समभवत् । तस्मात्स बहुरसो लोहितरसो लोहितमिव हि माꣳसं तेनैवैनं तद्रूपेण समर्धयत्यन्तरे खादिरा भवन्ति बाह्याः पालाशाऽअन्तराणि ह्यस्थीनि बाह्यानि माꣳसानि स्वऽएवैनांस्तदायतने दधाति ॥१०॥

अथ यदेकविꣳशतिर्भवन्ति । एकविꣳशत्यरत्नयऽएकविꣳशो वाऽएष यऽएष तपति द्वादश मासाः पञ्चर्त्तवस्त्रयऽइमे लोकाऽअसावादित्यऽएकविꣳशः सोऽश्वमेधऽएष प्रजापतिरेवमेतं प्रजापतिं यज्ञं कृत्स्नꣳ संस्कृत्य तस्मिन्नेकविꣳशतिमग्नीषोमीयान्पशूनालभते तेषाꣳ समान कर्मेत्येतत्पूर्वेद्युः कर्म ॥११॥

ब्राह्मणम् ॥ २ ॥ [४. ४] इति चतुर्थोऽध्यायः समाप्तः [८७] ॥ ॥

सा होता है इसलिये यह भी पीला है । इसको इसी के रूप से समृद्ध करता है । पीतदारु के यूप भीतर को होते हैं और बिल्व के बाहर को । क्योंकि आँखें भीतर को हैं और कान बाहर को । इस प्रकार उनको उन्हीं के स्थान में सम्पन्न करता हूँ ॥८॥

उसकी हड्डियों से खदिर हुआ । इसलिये वह कड़ा होता है । हड्डी कड़ी और सार-युक्त होती है । इस प्रकार इसी के रूप से समृद्ध करता है । बिल्व के यूप भीतर होते हैं, खदिर के बाहर को । मज्जा भीतर होते हैं हड्डियाँ बाहर । इस प्रकार इनको इन्हीं के स्थान में स्थापित करता है ॥९॥

मांसों से पलाश हुआ । इसलिये उसमें बहुत रस है और लाल रस है । मांस लाल होता है । इसको इसी के रूप से समृद्ध करता है । भीतर खदिर के यूप होते हैं बाहर पलाश के । हड्डियाँ भीतर होती हैं मांस बाहर । इस प्रकार इनको इन्हीं के स्थान में स्थापित करता हूँ ॥१०॥

ये इक्कीस क्यों होते हैं और इक्कीस हाथ लम्बे क्यों ? यह जो तपता है (सूर्य), यह इक्कीस वाला है । बारह मास, पाँच ऋतु तीन लोक और इक्कीसवाँ आदित्य। वह अश्वमेध है और प्रजापति भी । इस प्रकार यज्ञ प्रजापति को पूर्ण स्वरूप करके उसमें २१ अग्नि-षोमीय पशुओं का आलभन करता है । इनके लिये कर्म समान है । यह पहले दिन का काम हुआ ॥११॥

## अध्याय ५—ब्राह्मण १

अथ प्रातर्गोनमस्य । चतुरुत्तर स्तोमो भवति तस्य चतसृषु बहिष्पवमानम-ष्टास्वष्टास्वाज्यानि द्वादशसु माध्यन्दिनः पवमानः षोडशसु पृष्ठानि विᳬशत्या-मार्भवः पवमानश्चतुर्विᳬशत्यामग्निष्टोमसाम ॥१॥

तस्य हैके । अग्निष्टोमसाम चतुःसाम कुर्वन्ति नाग्निष्टोमो नोक्थ्योऽस्तीति वदन्तस्तद्यदि तथा कुर्युः सार्धᳬ स्तोत्रियᳬ शस्त्वा सार्धमनुरूपᳬ शᳬसेद्रथन्तर पृष्ठᳬ राथन्तरᳬ शस्त्रमग्निष्टोमो यज्ञस्तेनेम लोकमृध्नोति ॥२॥

एकविᳬशतिः सवनीयाः पशवः । सर्वेऽआग्नेयास्तेषाᳬ समानं कर्मैक्यं हैकऽआहुर्द्वे स्वेवैतऽएकादशिन्यावालभेत यऽएवैकादशिनेषु कामस्तस्य काम-स्याप्त्यै ॥३॥

सᳬस्थितेऽग्निष्टोमे । परिहृतासु वसतीवरीष्वध्वर्यू रश्नहोमाञ्जुहोति तेषामुक्तं ब्राह्मणं प्राणाय स्वाहाऽपानाय स्वाहेति द्वादशभिरनुवाकैर्द्वादश मासाः संवत्सरः सर्वᳬ संवत्सरः सर्वमश्वमेधः सर्वस्याप्त्यै सर्वस्यावरुद्ध्यै ॥४॥

दूसरे दिन प्रातःकाल गोतम के स्तोम पढ़े जाते हैं, जो चार-चार करके बढ़ते जाते हैं अर्थात् बहिष्पवमान में चार मन्त्र होते हैं। आज्य में आठ-आठ, माध्यंदिन पवमान में बारह, पृष्ठ में सोलह, आर्भव पवमान में बीस, अग्निष्टोम साम में चौबीस ॥१॥

कुछ अग्निष्टोम साम में चार मन्त्र करते हैं। उनका कथन है कि यह न अग्निष्टोम है न उक्थ्य। यदि ऐसा करें तो (होता को चाहिये) कि स्तोत्रिय को साथ पढ़कर 'अनु-रूप' को साथ पढ़े। रथन्तर पृष्ठ रथन्तर वाला शस्त्र और अग्निष्टोम यज्ञ, इससे इस लोक की प्राप्ति करता है ॥२॥

सवनीय पशु इक्कीस होते हैं। सब अग्नि के। कुछ कहते हैं कि उनका कर्म एक सा ही है। परन्तु ग्यारह-ग्यारह के दो समूहों का आलभन करना चाहिये। "ग्यारह" वालों में जो कामना पूरी हो सकती है, उसकी पूर्ति के लिये ॥३॥

अग्निष्टोम के समाप्त होने और वसतीवरी के घुमाने पर अध्वर्यु 'अन्नहोम' की आहुतियां देता है। इसका रहस्य बताया जा चुका है। 'प्राणाय स्वाहा' 'अपानाय स्वाहा' आदि बारह (यजु० २२।२३-२४) अनुवाकों से आहुतियां देता है, संवत्सर में बारह मास होते हैं। संवत्सर 'सब कुछ' है। अश्वमेध 'सब कुछ' है। सब की उपलब्धि के लिये। सब की प्राप्ति के लिये ॥४॥

एकविᳬशं मध्यममहर्भवति । असौ वाऽआदित्यऽएकविᳬशः सोऽश्वमेधः स्वेनैवैनᳬ स्तोमेन स्वायां देवतायां प्रतिष्ठापयति तस्मादेकविᳬशम् ॥५॥

यद्वेवैकविᳬशम् । एकविᳬशो वै पुरुषो दश हस्त्या ऽअङ्गुलयो दश पाद्या आत्मैकविᳬशस्तदनेनैकविᳬशेनात्मनैतस्मिन्नेकविᳬशे प्रतिष्ठायां प्रतितिष्ठति तस्मादेकविᳬशम् ॥६॥

यद्वेवैकविᳬशम् । एकविᳬशो वै स्तोमानां प्रतिष्ठा बहु खलु वाऽएतदेतस्मिन्नहन्युच्चावचमिव कर्म क्रियते तद्यदेतदेनस्मिन्नहन्युच्चावचं बहु कर्म क्रियते तदेतस्मिन्नेकविᳬशे प्रतिष्ठायां प्रतिष्ठितं क्रियाताऽइति तस्माद्वेवैतदेकविᳬशमहः ॥७॥

तस्य प्रातः सवनम् । अग्निं तं मन्ये यो वसुरिति होता पाङ्क्तमाज्यᳬ शस्त्वैकाहिकमुपसᳬशᳬसति बार्हतं च प्रउगं माधुच्छन्दसं च त्रिचशाऽउभे सᳬशᳬसति यश्च बार्हते प्रउगे कामो यश्च माधुच्छन्दसे तयोरुभयोः कामयोराप्त्यै क्लृप्तं प्रातः सवनम् ॥८॥

अथातो माध्यन्दिनं सवनम् । अतिच्छन्दाः प्रतिपन्मरुत्वतीयस्य त्रिकद्रुकेषु महिषो यवाशिरमित्यतिष्ठा वाऽएषा छन्दसां यदतिच्छन्दाऽअतिष्ठा अश्वमेधो य-

मध्य का दिन 'एकविंश' है। यह आदित्य 'एकविंश' है । वह अश्वमेध है। इसको इसी के स्तोम से इसी के देवता में प्रतिष्ठित करता है, इसलिये यह 'एकविंश' है ॥५॥

एकविंश क्यों ? पुरुष एकविंश (इक्कीस) है । दस हाथ की उंगलियां, दस पैर की, एक आत्मा। इस एकविंश आत्मा द्वारा इस एकविंश प्रतिष्ठा में उसको प्रतिष्ठित करता है। इसलिये 'एकविंश' होता है ॥६॥

इसलिये भी 'एकविंश' है कि स्तोमों की प्रतिष्ठा 'एकविंश' है। इस दिन जो उच्चावच (ऊंचा-नीचा) कर्म किया जाता है, यह "बहु" (बहुत) है, यह सोचता है कि इस दिन जो 'उच्चावच' बहु कर्म किया जाता है, वह इसी एकविंश प्रतिष्ठा में प्रतिष्ठित होगा। इसीलिये यह 'एकविंश' दिन है॥७॥

इसके प्रातः सवन के विषय में यह है कि —

अग्निं तं मन्ये यो वसुः (ऋ० ५।६ पूरा सूक्त) ...... इत्यादि। होता इस पंक्ति छन्द वाले आज्य को पढ़कर एक-दिन के आज्य सूक्त को (ऋ० ३।१३) पढ़ता है । बार्हत प्रउग और माधुच्छन्दस को तीन-तीन मंत्र करके साथ-साथ पढ़ता है। उस कामना की प्राप्ति के लिये जो बार्हत प्रउग और माधुच्छन्दस से प्राप्त हो सकती है। प्रातः सवन इस प्रकार ठीक हुआ ॥८॥

अब मध्यदिन का सवन लीजिये।

त्रिकद्रुकेषु महिषो यवाशिरम्-इत्यादि(ऋ० २।२२।१)

